तदा वाणी समुत्पन्ना बलखाने शृणुष्व भो ।
अवध्या च सदा नारी त्वया वध्या ह्यधर्मिण ॥१३६॥
फलमस्य विवाहे स्वे भोक्तव्यं पापकर्मण ।
इति श्रुत्वा तदा दु खी वलखानिर्ययौ पुरम् ॥१३७॥
ततस्तु सैनिका सर्वे महाहर्षसमन्विता ।
शतोष्ट्रभारवाह्यानि लुंठयित्वा धनानि च ॥१३८॥
महावती समाजग्मु कृतकृत्यत्वमागता ।
हृतशेषैश्चार्द्धसैन्यै सहिता गेहमाययु ॥१३९॥

तालन, देवसिंह और रामांश को उस प्रकार का करके तथा कुल वानर अन्य शत्रुओं को चले गए थे ॥१३४॥ कृष्णांश को माया से मोहित करके शीघ्र माया से समाहित कर लिया था। वहाँ पर एक सौ शूरों के हत हो जाने पर बलखानि अमर्षित हो गया था। और उसका शिर लाकर उसने चिता में फैंक दिया था ॥१३५॥ उस समय में आकाश से वाणी का प्रादुर्भाव हुआ था। हे बलखानि! सुनो, नारी सदा वध के योग्य नहीं होती है। तूने इसका वध किया है अत तू अधर्मी है। अब इस पाप कर्म का फल तुझे अपने विवाह में भोगना ही चाहिए। यह श्रवण करके बलखानि उस समय बहुत ही दुःखित हुआ और पुर को चला गया था ॥१३६॥१३७॥ इसके अनन्तर समस्त सैनिक महान् हर्ष से समन्वित होकर सौ ऊँटों के बहुत के योग्य भार के बराबर धनों को लूटकर महावती को चले गए थे और कृतकृत्यता को प्राप्त हो गए थे। जो मरने न बच गये थे व शेष अर्ध सैन्यों के साथ घर को आ गये थे ॥१३८॥१३९॥




[ प्रथम खण्ड समाप्त ]